किया कि मेरे गुरुदेव ने अपने कोमल करों को कई बार मेरे ऊपर फेरा। फिर मैं निद्रित हो गया। जब मैं जागा तब भी उनका हाथ मेरे ऊपर था। उन्होंने मेरी ओर पुत्र-भाव से दृष्टि विक्षेप किया। उनके नेत्र मेरे हृदय मे गड़ गये। उन्होंने मुझे एक निकट की पर्णशाला मे चलने को कहा। मैंने उठने की चेष्टा की परन्तु पैरों में शक्ति न थी। जैसे-तैसे हम दोनों उस कुटिया में गये। वहाँ थोडी सी भोजन सामग्री रखी थी। पृथ्वी पर कुछ बिछा था। जलपान के लिये एक मृतभाण्ड रखा था। यहीं उन्होंने मेरे लिये निवास का प्रबन्ध किया। भोजनों को अपने हाथ से पकाने की व्यवस्था की। अनभ्यस्त होने के कारण मैंने अपनी एक उँगली बुरी प्रकार जला ली। अवधूत ने उसे तुरन्त ही ठीक करने की चेष्टा की। साथ ही साथ यह भी कहने लगा कि पापों का प्रायश्चित अच्छा हुआ।

गुरुवर की आज्ञानुसार मैं इसी स्थान पर रह कर नगर में अपने कटु अनुभवों का लोगों को दिग्दर्शन कराने के लिये जाया करता था। मैं बहुत वर्षों से इसी कुटिया में रहता था। केवल सम्भाषण द्वारा अथवा लेखों द्वारा कभी-कभी अपने अनुभवों को व्यक्त कर दिया करता था। वे अवधूत जी भी मेरी कुटी को दूसरे-तीसरे दिन पावन

बना जाते थे। उन्होंने मुझसे सर्वदा मिलते रहने का आदेश दिया था। परन्तु मुझे इधर थोड़े दिनों से ऐसा प्रतीत होता है कि संसार में अब मुझे कोई नया अनुभव नहीं करना है। मैं अपने सब अनुभव लोगों को सुना चुका हूँ। मेरे अवधूत गुरू ने भी मुझसे सर्वदा के लिये चार दिन हुये विदा माँग ली है। मैं भी शीघ्र ही इस संसार से सर्वदा के लिये विदा लेने वाला हूँ। पथिक का पथिकत्व वास्तव में तभी समाप्त होगा। अन्त में भगवान से केवल यही प्रार्थना है कि मेरे अनुभवों से लोग लाभ उठावें। इसी से मेरी आत्मा को सान्त्वना मिलेगी।

---